गुरुत्व कार्यालय द्वारा प्रस्तुत... 28 अक्टूबर से 3 नवम्बर 2018

# गुरुत्व ज्योतिष

## साप्ताहिक ई-पत्रिका

अहोई अष्टमी

रमा एकादशी व्रत कथा

मानसिक अशांति निवारण उपाय

नक्षत्रों में धारण करें नये कपडे

अंग फड़कने से शुकन अपशुकन

मनोवांछित फलो कि प्राप्ति

रत्नों का अद्भुत रहस्य (मोती)

प्रकृति की अलौकिक देन रुद्राक्ष

स्वप्न फल विचार

अंक ज्योतिष का रहस्य मूलांक



**NON PROFIT PUBLICATION**

Font Help >> http://gurutvajyotish.blogspot.com

FREE
E CIRCULAR

गुरुत्व ज्योतिष
साप्ताहिक ई-पत्रिका
28 अक्टूबर से
3 नवम्बर 2018

**संपादक**

चिंतन जोशी

**संपर्क**


गुरुत्व ज्योतिष विभाग

गुरुत्व कार्यालय

92/3. BANK COLONY,
BRAHMESHWAR PATNA,
BHUBNESWAR-751018,
(ODISHA) INDIA

**फोन**

91+9338213418,
91+9238328785,

**ईमेल**

gurutva.karyalay@gmail.com,
gurutva_karyalay@yahoo.in,

**वेब**

www.gurutvakaryalay.com

www.gurutvakaryalay.in

http://gk.yolasite.com/

www.shrigems.com

www.gurutvakaryalay.blogspot.com/


**पत्रिका प्रस्तुति**

चिंतन जोशी,

गुरुत्व कार्यालय

**फोटो ग्राफिक्स**

चिंतन जोशी,

गुरुत्व कार्यालय

# गुरुत्व ज्योतिष साप्ताहिक ई-पत्रिका में लेखन हेतु फ्रीलांस (स्वतंत्र) लेखकों का स्वागत हैं...✍

गुरुत्व ज्योतिष साप्ताहिक ई-पत्रिका में आपके द्वारा लिखे गये मंत्र, यंत्र, तंत्र, ज्योतिष, अंक ज्योतिष, वास्तु, फेंगशुई, टैरों, रेकी एवं अन्य आध्यात्मिक ज्ञान वर्धक लेख को प्रकाशित करने हेतु भेज सकते हैं।

अधिक जानकारी हेतु संपर्क करें।


GURUTVA KARYALAY

BHUBNESWAR-751018, (ODISHA) INDIA

Call Us: 91 + 9338213418,
91 + 9238328785

Email Us:- gurutva_karyalay@yahoo.in,
gurutva.karyalay@gmail.com

प्रिय आत्मिय,

बंधु/ बहिन

जय गुरुदेव

# संपादकीय

हिंदू पंचांग के अनुसार इस सप्ताह प्रमुख व्रत त्यौहार में अहोई अष्टमी व्रत कार्तिक कृष्ण पक्ष की अष्टमी के दिन किया जाता है। विद्वनों के मतानुसार पुत्रवती महिलाओं के लिए यह व्रत अत्यन्त महत्वपूर्ण है। अहोई अष्टमी व्रत में स्त्रीयां अपनी संतान की लम्बी आयु और सुखमय जीवन की कामना से यह व्रत में दिन भर उपवास रखती हैं और सायंकाल तारों का दय के समय होई का पूजन किया जाता है। अहोईअष्टमी के व्रत में चन्द्रोदय-व्यापिनी कार्तिक कृष्ण अष्टमी को चुना जाता है। 31 अक्टूबर 2018 रात्रिव्यापिनी अष्टमी होने से शास्त्रीय निर्देश के अनुसार अहोई अष्टमी का व्रत इसी दिन करना चाहिए।

अन्य प्रमुख व्रत हैं कार्तिक कृष्ण पक्ष एकादशी के विषय में अर्जुन ने भगवान् श्री कृष्ण से कहा हे भगवन् ! कृप्या मुझे कार्तिक मास की कृष्ण पक्ष की एकादशी की कथा सुनाइए। इस एकादशी का नाम क्या है तथा इसमें किस देवता का पूजन किया जाता है । इस एकादशी का व्रत करने से क्या फल मिलता है ? कृपा करके यह सब विस्तारपूर्वक बताएं। अर्जुन की बात सुनकर भगवान् श्रीकृष्ण एक पौराणिक कथा का विस्तृत वर्णन करते हे और कहते हैं कार्तिक मास के कृष्ण पक्ष की एकादशी का नाम रमा हे । इसके व्रत से व्यक्ति के समस्त पाप नष्ट हो जाते हैं ।

इस अंक में पाठको के ज्ञान वर्धन हेतु वास्तु के अनुसार मानसिक अशांति निवारण के सरल उपायों को देने का प्रयास किया हैं, क्योकिं आज की भागदौड़ से भरी जिंदगी मैं हर व्यक्ति अपने काम में व्यस्त हैं। जिस कारण से अधिकतर लोग मानसिक शांति से ग्रस्त होते है। व्यस्ता एवं भौतिकता से भरी दिनचार्या में व्यक्ति के पास अपने स्वयं के लिए भी वक्त ही नहीं होता है। यदि आप इस तरह की परेशानी से ग्रस्त हैं और आप मानसिक कष्ट तनाव इत्यादी से मुक्ति चाहते हैं, तो इस वास्तु सुझावो को जीवन में अवश्य आजमाकर देख ले आपको निश्चित लाभ प्राप्त होगा।

इसके अलावा पाठको के मार्गदर्शन हेतु ज्योतिष के अनुशार कुछ विशेष नक्षत्रो में नए कपड़े पहने से इसका शुभ फल प्राप्त होता हैं, एवं कुछ नक्षत्रो में नए कपड़े पहनने से स्वास्थ्य, आर्थिक परेशानि इत्यादि समस्याए उत्पन्न होती हैं। नये कपड़े धारण करने हेतु अश्विनी, रोहिणी, पुष्य, चित्रा, पूनर्वसु, उत्तर फाल्गुनि, हस्त, विशाखा, अनुराधा, उत्तरषाढ, धनिष्ठा, उत्तर भाद्रपद, रेवति, शुभ माने गये हैं। सभी नक्षत्रों में नये कपड़े धारण कने का प्रभाव का संकलन करने का प्रयास किया हैं।

इस साप्ताहिक ई-पत्रिका में संबंधित जानकारीयों के विषय में साधक एवं विद्वान पाठको से अनुरोध हैं, यदि दर्शाये गए मंत्र, श्लोक, यंत्र, साधना एवं उपायों या अन्य जानकारी के लाभ, प्रभाव इत्यादी के संकलन, प्रमाण पढ़ने, संपादन में, डिजाईन में, टाईपींग में, प्रिंटिंग में, प्रकाशन में कोई त्रुटि रह गई हो, तो उसे स्वयं सुधार लें या किसी योग्य ज्योतिषी, गुरु या विद्वान से सलाह विमर्श कर ले । क्योकि विद्वान ज्योतिषी, गुरुजनो एवं साधको के निजी अनुभव विभिन्न मंत्र, श्लोक, यंत्र, साधना, उपाय के प्रभावों का वर्णन करने में भेद होने पर कामना सिद्धि हेतु कि जाने वाली वाली पूजन विधि एवं उसके प्रभावों में भिन्नता संभव हैं।

आपका जीवन सुखमय, मंगलमय हो परमात्मा की कृपा
आपके परिवार पर बनी रहे। परमात्मा से यही प्राथना हैं...

चिंतन जोशी

## ***** साप्ताहिक ई-पत्रिका से संबंधित सूचना *****

- ई-पत्रिका में प्रकाशित सभी लेख गुरुत्व कार्यालय के अधिकारों के साथ ही आरक्षित हैं।
- ई-पत्रिका में वर्णित लेखों को नास्तिक/अविश्वासु व्यक्ति मात्र पठन सामग्री समझ सकते हैं।
- ई-पत्रिका के लेख आध्यात्म से संबंधित होने के कारण भारतिय धर्म शास्त्रों से प्रेरित होकर प्रस्तुत किया गया हैं।
- ई-पत्रिका में प्रकाशित लेख से संबंधित किसी भी विषयो कि सत्यता अथवा प्रामाणिकता पर किसी भी प्रकार की जिन्मेदारी कार्यालय या संपादक कि नहीं हैं।
- ई-पत्रिका में प्रकाशित जानकारीकी प्रामाणिकता एवं प्रभाव की जिन्मेदारी कार्यालय या संपादक की नहीं हैं और ना हीं प्रामाणिकता एवं प्रभाव की जिन्मेदारी के बारे में जानकारी देने हेतु कार्यालय या संपादक किसी भी प्रकार से बाध्य हैं।
- ई-पत्रिका से संबंधित लेखो में पाठक का अपना विश्वास होना आवश्यक हैं। किसी भी व्यक्ति विशेष को किसी भी प्रकार से इन विषयो में विश्वास करने ना करने का अंतिम निर्णय स्वयं का होगा।
- ई-पत्रिका से संबंधित किसी भी प्रकार की आपत्ती स्वीकार्य नहीं होगी।
- ई-पत्रिका से संबंधित लेख हमारे वर्षो के अनुभव एवं अनुशंधान के आधार पर दिए गये हैं। हम किसी भी व्यक्ति विशेष द्वारा प्रयोग किये जाने वाले धार्मिक, एवं मंत्र- यंत्र या अन्य प्रयोग या उपायोकी जिन्मेदारी नहिं लेते हैं। यह जिन्मेदारी मंत्र- यंत्र या अन्य उपायोको करने वाले व्यक्ति कि स्वयं कि होगी।
- क्योकि इन विषयो में नैतिक मानदंडों, सामाजिक, कानूनी नियमों के खिलाफ कोई व्यक्ति यदि नीजी स्वार्थ पूर्ति हेतु प्रयोग कर्ता हैं अथवा प्रयोग के करने मे त्रुटि होने पर प्रतिकूल परिणाम संभव हैं।
- ई-पत्रिका से संबंधित जानकारी को माननने से प्राप्त होने वाले लाभ, लाभ की हानी या हानी की जिन्मेदारी कार्यालय या संपादक की नहीं हैं।
- हमारे द्वारा पोस्ट किये गये सभी जानकारी एवं मंत्र-यंत्र या उपाय हमने सैकडोबार स्वयं पर एवं अन्य हमारे बंधुगण पर प्रयोग किये हैं जिस्से हमे हर प्रयोग या कवच, मंत्र-यंत्र या उपायो द्वारा निश्चित सफलता प्राप्त हुई हैं।
- ई-पत्रिका में गुरुत्व कार्यालय द्वारा प्रकाशित सभी उत्पादों को केवल पाठको की जानकारी हेतु दिया गया हैं, कार्यालय किसी भी पाठक को इन उत्पादों का क्रय करने हेतु किसी भी प्रकार से बाध्य नहीं करता हैं। पाठक इन उत्पादों को कहीं से भी क्रय करने हेतु पूर्णतः स्वतंत्र हैं।

अधिक जानकारी हेतु आप कार्यालय में संपर्क कर सकते हैं।

(सभी विवादो केलिये केवल भुवनेश्वर न्यायालय ही मान्य होगा।)

# अहोई अष्टमी (31 अक्टूबर 2018)

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

अहोई अष्टमी व्रत कार्तिक कृष्ण पक्ष की अष्टमी के दिन किया जाता है। विद्वनों के मतानुसार पुत्रवती महिलाओं के लिए यह व्रत अत्यन्त महत्वपूर्ण है। अहोई अष्टमी व्रत में स्त्रीयां अपनी संतान की लम्बी आयु और सुखमय जीवन की कामना से यह व्रत में दिन भर उपवास रखती हैं और सायंकाल तारों का दय के समय होई का पूजन किया जाता है। तारों को करवा से अर्घ्य देने का विधान है। पूजन हेतु होई को गेरु आदि के द्वारा दीवार पर बनाई जाती है अथवा किसी मोटे वस्त्र पर होई काढकर पूजा के समय उसे दीवार पर टांग दिया जाता है।

होई के चित्रांकन में ज्यादातर आठ कोष्ठक की एक पुतली बनाई जाती है। उसी के पास साही तथा उसके बच्चों की आकृतियां बना दी जाती हैं।

विभिन्न अंचलों में अहोईमाता का स्वरूप वहां की स्थानीय परंपरा के अनुसार अंतर हो जाता है। धनाढ्य घर की स्त्रीयां चांदी की होई बनवा कर उसका पूजन करती हैं। जमीन पर गोबर से लीपकर कलश की स्थापना होती है। अहोईमाता की पूजन करके उन्हें दूध-चावल का भोग लगाया जाता है। तत्पश्चात एक पाटे पर जल से भरा लोटा रखकर अहोईअष्टमी की कथा सुनी जाती है। पौराणिक ग्रंथों में अहोईअष्टमी की कथ का उल्लेख मिलता हैं।

**कथा :** प्राचीन काल में एक साहुकार था, जिसकी एक बेटी, सात बेटे और सात बहुएं थी। साहुकार बेटी दीपावली में ससुराल से मायके आई थी। दीपावली में घर को लीपने के लिए घर की सातों बहुएं मिट्टी लाने जंगल में गई तो साहुकार बेटी भी उनके साथ हो ली। साहुकार की बेटी जहां मिट्टी निकाल रही थी उस स्थान पर स्याहु (स्याही) नामक जीव अपनी सात बेटों से साथ रहती थी। मिट्टी निखालते हुए ग़लती से साहूकार की बेटी की खुरपी के चोट से स्याहु (स्याही) का एक बच्चा मर गया। इस पर क्रोधित होकर स्याहू बोली मैं तुम्हारी कोख बांधूंगी।

स्याहु (स्याही) की वाणी सुनकर साहूकार की बेटी, अपनी सातों भाभीयों को बारी-बारी से विनती करती हैं कि वह उसके बदले अपनी कोख बंधवा लें। तब सबसे छोटी भाभी ननद के बदले अपनी कोख बंधवाने के लिए तैयार हो जाती है। कथा कहती हैं, इसके फल स्वरुप छोटी भाभी के जो बच्चे होते हैं वे सात दिन बाद मर जाते हैं। सात पुत्रों की इस प्रकार मृत्यु होने के बाद उसने गाँव के पंडित को बुलवाकर इसका कारण पूछा। पंडित ने सुरही गाय की सेवा करने की सलाह दी।

सुरही गाय बहु की सेवा से प्रसन्न होती है और उसे स्याहु (स्याही) के पास ले जाती है। रास्ते में थक जाने पर दोनों आराम करने लगते हैं अचानक साहुकार की छोटी बहू की नज़र एक तरफ जाती हैं, वह देखती है कि एक सांप गरूड़ पंख के बच्चे को डंसने जा रहा है और वह सांप को मार देती है। इतने में गरूड़ पंख वहां आ जाता है और खून बिखरा हुआ देखकर उसे लगता है कि छोटी बहु ने उसके बच्चे के मार दिया है इस पर वह छोटी बहू को चोंच मारना शुरू कर देता है। छोटी बहू इस पर कहती है कि उसने तो उसके बच्चे की जान बचाई है। गरूड़ पंख इस पर खुश होती है और सुरही सहित उन्हें स्याहु (स्याही) के पास पहुंचा देती है।

वहां स्याहु (स्याही) छोटी बहू की सेवा से प्रसन्न होकर उसे सात पुत्र और सात बहु होने का अशीर्वाद देती है। स्याहु (स्याही) के आशीर्वाद से छोटी बहु का घर पुत्र और पुत्र वधुओं से हरा भरा हो जाता है।

अहोईअष्टमी के व्रत में चन्द्रोदय-व्यापिनी कार्तिक कृष्ण अष्टमी को चुना जाता है। 31 अक्टूबर 2018 रात्रिव्यापिनी अष्टमी होने से शास्त्रीय निर्देश के अनुसार अहोई अष्टमी का व्रत इसी दिन करना चाहिए।

# रमा एकादशी (रम्भा एकादशी) व्रत कथा

संकलन गुरुत्व कार्यालय

कार्तिक : कृष्ण पक्ष एकादशी

अर्जुन ने भगवान् श्री कृष्ण से कहा हे भगवन् ! कृप्या मुझे कार्तिक मास की कृष्ण पक्ष की एकादशी की कथा सुनाइए। इस एकादशी का नाम क्या है तथा इसमें किस देवता का पूजन किया जाता है । इस एकादशी का व्रत करने से क्या फल मिलता है ? कृपा करके यह सब विस्तारपूर्वक बताएं।

भगवान् श्रीकृष्ण बोले हे अर्जुन ! कार्तिक मास के कृष्ण पक्ष की एकादशी का नाम रमा ह। इसके व्रत से व्यक्ति के समस्त पाप नष्ट हो जाते हैं ।

व्रत की कथा तुम ध्यान से सुनों

प्राचीनकाल में मुचुकुन्द नाम का एक राजा राज्य करता था । इन्द्र, वरूण, कुबेर आदि देवगण उसके मित्र थे । वह बड़ा सत्यवादी तथा भगवान् विष्णु का भक्त था । उसका राज्य सभी प्रकार से संपन्न था । राजा की चन्द्रभागा नामक एक कन्या थी जिसका विवाह उसने राजा चन्द्रसेन के पुत्र सोभन से करवा दिया । चन्द्रभागा राजा एकादशी का व्रत बड़े ही नीति-नियम के साथ करता था और अपने राज्य में सभी लोग यथा संभव कठोरता से इस नियम का पालन करते थे । एक बार की बात है कि सोभन कार्तिक महीने में अपने ससुराल आया था। उसी दौरान अतिपुण्यदायिनी रमा एकादशी आ गई । राज्य के नियम के अनुसार इस दिन सभी व्रत रखते थे । राजा की कन्या चन्द्रभागा ने सोचा कि मेरे पति तो व्रत-कर्म इत्यादि कार्यों में बड़े कमजोर हैं, वे एकादशी का व्रत कैसे करेंगे ! जबकि पिता के यहां तो सभी को व्रत करने का नियम है ।

मेरे पति ने यदि राजाज्ञा मानी, तो उन्हें बहुत कष्ट होगा । नियमानुसार राजा ने आज्ञा जारी की कि सारी प्रजा विधि-विधान पूर्वक एकादशी का व्रत करे । जब दशमी आई तब राज्य में ढिंढोरा पिटा, उसे सुनकर सोभन अपनी पत्नी के पास गया और बोला हे प्रिये ! तुम मुझे कुछ उपाय बतलाओ क्योंकि मैं व्रत नहीं कर सकता, यदि मैं व्रत करुंगा तो जीवित नहीं रह सका ।

पति की बात पर चन्द्रभागा बोली हे प्राणनाथ ! मेरे पिताजी के राज्य में एकादशी के दिन कोई भी भोजन नहीं कर सकता । यहां तक कि प्राणी-पशु-पक्षी आदि भी घास, अन्न, जल आदि ग्रहण नहीं करते; फिर भला मनुष्य कैसे भोजन कर सकता हैं ? यदि आप व्रत नहीं कर सकते तो किसी दूसरे राज्य में चले जाइए । क्योंकि यदि आप यहां रहें तो आपको व्रत अवश्य ही करना पड़ेगा ।

चन्द्रभागा बात पर सोभन ने कहा हे प्रिये ! तुम्हारा सुझाव उचित है । किन्तु मैं व्रत के डर से किसी दूसरे स्थान पर नहीं जाऊंगा अब मैं यह व्रत अवश्य ही करुंगा, परिणाम चाहे कुछ भी हो, भाग्य में लिखा कौन मिटा सकता है ।

उसने एकादशी का व्रत किया लेकिन दिन बीतते-बीतते सोभन भूख और प्यास से अत्यन्त व्याकुल होने लगा । सूर्य अस्त होया और रात्रि जागरण का समय आ गया। लेकिन रात्रि सोभन को अत्याधिक कष्ट देने वाली थी । दूसरे दिन का सूर्योदय होने से पूर्व ही भूख-प्यास से सोभन के प्राण निकल गए ।

राजा ने सोभन के मृत शरीर को जल-प्रवाह करा दिया और अपनी पुत्री को आज्ञा दी कि वह सती न हो कर भगवान् विष्णु पर भरोसा रखे ।

चन्द्रभागा अपने पिता की आज्ञानुसार सती नहीं हुई । वह अपने पिता के घर रहकर नीति-नियम से एकादशी के व्रत करने लगी ।

उधर रमा एकादशी के प्रभाव से सोभन को जल से निकाल लिया गया और भगवान् विष्णु की कृपा से उसे नया जीवन प्राप्त हुवा और उसे मन्दराचल पर्वत पर धन-धान्य से युक्त देवपुर नाम का एक उत्तम नगर राजा बना दिया गया । सोभन स्वर्ण तथा रत्नजड़ित सिंहासन पर सुन्दर वस्त्र तथा आभूषण धारण किए बैठता और गन्धर्व तथा अप्सरा नृत्य कर उसकी स्तुति करतेथे । उस समय राजा सोभन इन्द्र के समान प्रतीत हो रहा था ।

उस समय मुचुकुन्द नगर का सोमशर्मा नाम का एक ब्राह्मण तीर्थयात्रा के लिए निकला। जो घूमते-घूमते सोभन के राज्य में जा पहुंचा, सोभन को देखा । वह ब्राह्मण सोभनको अपने राज्य के राजा का जमाई जानकर उसके निकट गया । राजा सोभन ब्राह्मण को देख आसन से उठ खड़ा हुआ और अपने ससुर तथा स्त्री चन्द्रभागा के कुशल-मंगल पूछने लगा ।

सोमशर्मा बोला हे राजन् ! हमारे राजा तथा आपकी पत्नी चन्द्रभागा दोनों कुशल है । अब आप अपना वृत्तान्त बतलाइए । आपने तो रमा एकादशी के दिन अन्न-जल ग्रहण न करने के कारण प्राण त्याग दिए थे । मुझे बड़ा आश्चर्य है कि ऐसा सुंदर नगर आपको किस प्रकार प्राप्त हुआ ?

सोभन बोला हे ब्राह्मण देव ! यह सब कार्तिक मास की कृष्ण पक्ष की रमा एकादशी के व्रत का फल है । इसी से मुझे यह सुंदर नगर प्राप्त हुआ है, लेकिन यह अस्थिर है ।

इस पर ब्राह्मण बोला हे राजन् ! यह अस्थिर क्यों है और स्थिर किस प्रकार हो सकता है, आप मुझे समझाइए । यदि इसके स्थिर करने के लिए मैं कुछ कर सका तो वह उपाय मैं अवश्य ही करुंगा ।

सोभन बोला हे देव ! मैंने वह व्रत विवश होकर तथा श्रद्धारहित किया था । उसके प्रभाव से मुझे यह अस्थिर नगर प्राप्त हुआ हैं, लेकिन यदि आप इस वृत्तान्त को में पत्नी चन्द्रभागा से कहोगे तो वह इसको स्थिर कर सकती है ।

ब्राहमण अपने नगर लौटकर उसने चन्द्रभागा से समस्त वृत्तान्त कहा । इस पर राजकन्या चन्द्रभागा बोली हे ब्राहमण देव ! आप क्या वह सब आप देखकर आये हैं ! या अपना स्वप्न में देखा दृश्य कह रहे हैं ?

ब्राहमण बोला हे पुत्री ! मैंने तेरे पति सोभन तथा उसके नगर को प्रत्यक्ष देखा है, परन्तु वह नगर अस्थिर है । तूम कोई ऐसा उपाय करो जिससे कि वह स्थिर हो जाय ।

चन्द्रभागा बोली हे महाराज ! आप मुझे उस नगर में ले चलिए, मैं अपने पति को देखना चाहती हूं । मैं अपने व्रत के प्रभाव से उस नगर को स्थिर कर लूंगी ।

चन्द्रभागा के बात को सुनकर ब्राहमण उसे वामदेवजी के आश्रम में ले गया । वामदेवजी ने उसके वृत्तान्त को सुनकर चन्द्रभागा का मन्त्रों से अभिषेक किया । चन्द्रभागा मन्त्रों तथा व्रत के प्रभाव से दिव्य देह धारण करके पति के पास गई । सोभन ने अपनी स्त्री चन्द्रभागा को देखकर उसे प्रसन्नतापूर्वक आसन पर अपने पास बैठा लिया ।

चन्द्रभागा बोली हे प्राणनाथ ! अब आप मेरे एकादशी व्रत के पुण्य को सुनिए, जब मैं अपने पिता के गृह में आठ वर्ष की थी, तब ही से मैं पूर्ण विधि-विधान से एकादशी का व्रत कर रही हूं । उन्हीं व्रतों के प्रभाव से आपका यह नगर स्थिर हो जाएगा जो अब प्रलय के अन्त तक स्थिर रहेगा। चन्द्रभागा दिव्यरुप धारण करके तथा दिव्य वस्त्र-अलंकारों से सुशोभित होकर अपने पति के साथ मन्दराचल पर्वत पर सुखपूर्वक रहने लगी ।

हे पार्थ ! यह रमा एकादशी का विशेष माहात्म्य है । जो मनुष्य रमा एकादशी के व्रत को विधि-विधान से करते हैं, उनके समस्त पाप नष्ट हो जाते हैं । जो मनुष्य रमा एकादशी का माहात्म्य सुनते हैं, वह अन्त समय विष्णुलोक को जाते हैं ।

# वास्तु के अनुसार मानसिक अशांति निवारण उपाय

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

आज की भागदौड़ से भरी जिंदगी में हर व्यक्ति अपने काम में व्यस्त हैं।

जिस कारण से अधिकतर लोग मानसिक शांति से ग्रस्त होते है। व्यस्ता एवं भौतिकता से भरी दिनचार्या में व्यक्ति के पास अपने स्वयं के लिए भी वक्त ही नहीं होता है। यदि आप इस तरह की परेशानी से ग्रस्त हैं और आप मानसिक कष्ट तनाव इत्यादी से मुक्ति चाहते हैं, तो इस वास्तु सुझावो को जीवन में अवश्य आजमाकर देख ले आपको निश्चित लाभ प्राप्त होगा।

- अपने शयन कक्ष में रात में झूठे बर्तन न रखें। सोने से पूर्व बर्तनो को साफ करले। इससे स्त्री वर्ग का स्वास्थ्य प्रभावित होता हैं व धन का अभाव बना रहता हैं।
- मानसिक तनाव हो, जाए तो कमरे में शुद्ध घी का दीपक जला कर रखें।
- शयन कक्ष में झाड़ू इत्यादि सफाई की सामग्री न रखें। इससे व्यर्थ की चिंता रहेगी।
- यदि मानसिक तनाव अधिक हो जाएं तो, तकिए के नीचे लाल चंदन रखकर सोएं लाभ प्राप्त होगा।
- सुबह-संध्या पूजन में घी और कपूरका दिप अवश्य जलाये। जिससे निवास स्थान या व्यवसायिक स्थानो से नकारात्मक उर्जा दूर होती हैं।
- शास्त्रोक्त नियमो के अनुसार संध्या समय अर्थात धूप-दिप के समय सोना, खाना, स्नान करना वर्जित माना गया हैं। अतः इन कार्यो को करने से त्यागदे।
- संध्या समय अर्थात धूप-दिप के समय हाथ-पैर धो सकते हैं।
- धूप-दिप के समय अपने निवास स्थान या व्यवसायिक स्थानो पर सुगंधित व पवित्र अगरबत्ति, धुप इत्यादि अवश्य करें।
- यदि अत्याधिक मानसिक तनाव से ग्रस्त हो, तो चांदी के गिलास में पानी पीये। जिससे तनाव इत्यादि नियंत्रण में रहेगा।
- बियर, शराब इत्यादि भवन या निवास्थान पर नहीं पीने चाहिये। यदि पीते हैं तो बैड रुम में कदापी न पीये। अन्याथा क्लेश व रोग में वृद्धि हो सकती हैं।
- घर की दिवारो पर बहते झरने, तालब इत्यादि के सौम्य चित्र लगाए। शेर, बाध, हथियार इत्यादि नकारात्मक उर्जा उत्पन्न करने वाले चित्रो को लगाने से परहेज करें।
- नुकीले या धार-दार हथियार, पौधे इत्यादि रखने से बचे इस्से अत्याधिक क्रोध व तनाव होता हैं।
- रसोई घर में गैस के निकट वोस-बेजिंग या अन्य पानी का स्त्रोत न रखे। अन्यथा घर में क्लेश व बिमारिया लगी रहेगी।
- घर की दिवारो पर हल्के रंगो का प्रयोग करें। भडकिले रंगो के इस्तेमाल से मानसिक अशांति बनी रहती हैं।
- घर की दिवारो और छत पर मकडिके जाले दिखे तो तुरंत सफाई करदे। अन्यथा मानसिक तनाव, रोग, ऋण इत्यादि की वृद्धि होगी।
- यदि नया भवन बना रहे हैं, तो रसोई घर में काले पत्थरो के प्रयोग से बचे। यदि पहले से लगवाये हैं, तो सुविधा देख कर बदलवा लेना लाभप्रद रहेगा।
- शास्त्रोक्त विधान के अनुसार इन छोटे-छोटे लगने वाले उपाय अत्याधिक प्रभावशाली होते हैं। छोटी लगने वाली बाते समय के साथ साथ बडी होने लगती हैं। अतः उक्त कारणो के उत्पन्न होने से पूर्व उसे रोकने का प्रयास लाभप्रद होता हैं।
- मानसिक तनाव दूर करने हेतु निवास स्थान या व्यवसायीक स्थान का वातावरण सुगंधित रहे इस लिये हल्की सुगंध वाली धूप-अगरबत्ती, या हलके सुगंध के एर फ्रेसनर इत्यादिका नियमित प्रयोग करे। उग्र महक या भडकीली महेक वाली सुगंधित सामग्री से मन अशांत व अत्याधिक उत्तेजित अवस्था में रहता हैं अतः हल्की महक वाली सामाग्री का प्रयोग करें।

# सर्व कार्य सिद्धि कवच



जिस व्यक्ति को लाख प्रयत्न और परिश्रम करने के बादभी उसे मनोवांछित सफलताये एवं किये गये कार्य में सिद्धि (लाभ) प्राप्त नहीं होती, उस व्यक्ति को सर्व कार्य सिद्धि कवच अवश्य धारण करना चाहिये।

**कवच के प्रमुख लाभ**: सर्व कार्य सिद्धि कवच के द्वारा सुख समृद्धि और **नव ग्रहों** के नकारात्मक प्रभाव को शांत कर धारण करता व्यक्ति के जीवन से सर्व प्रकार के दु:ख-दारिद्र का नाश हो कर सुख-सौभाग्य एवं उन्नति प्राप्ति होकर जीवन मे सभि प्रकार के शुभ कार्य सिद्ध होते हैं। जिसे धारण करने से व्यक्ति यदि व्यवसाय करता होतो कारोबार मे वृद्धि होति हैं और यदि नौकरी करता होतो उसमे उन्नति होती हैं।

- सर्व कार्य सिद्धि कवच के साथ में **सर्वजन वशीकरण** कवच के मिले होने की वजह से धारण कर्ता की बात का दूसरे व्यक्तिओ पर प्रभाव बना रहता हैं।
- सर्व कार्य सिद्धि कवच के साथ में **अष्ट लक्ष्मी** कवच के मिले होने की वजह से व्यक्ति पर सदा मां महा लक्ष्मी की कृपा एवं आशीर्वाद बना रहता हैं। जिस्से मां लक्ष्मी के अष्ट रुप (१)-आदि लक्ष्मी, (२)-धान्य लक्ष्मी, (३)- धैर्य लक्ष्मी, (४)-गज लक्ष्मी, (५)-संतान लक्ष्मी, (६)-विजय लक्ष्मी, (७)-विद्या लक्ष्मी और (८)-धन लक्ष्मी इन सभी रुपो का अशीर्वाद प्राप्त होता हैं।
- सर्व कार्य सिद्धि कवच के साथ में **तंत्र रक्षा** कवच के मिले होने की वजह से तांत्रिक बाधाए दूर होती हैं, साथ ही नकारात्मक शक्तियो का कोइ कुप्रभाव धारण कर्ता व्यक्ति पर नहीं होता। इस कवच के प्रभाव से इर्षा-द्रेष रखने वाले व्यक्तिओ द्वारा होने वाले दुष्ट प्रभावो से रक्षा होती हैं।
- सर्व कार्य सिद्धि कवच के साथ में **शत्रु विजय** कवच के मिले होने की वजह से शत्रु से संबंधित समस्त परेशानिओ से स्वतः ही छुटकारा मिल जाता हैं। कवच के प्रभाव से शत्रु धारण कर्ता व्यक्ति का चाहकर कुछ नही बिगाड़ सकते।

अन्य कवच के बारे मे अधिक जानकारी के लिये कार्यालय में संपर्क करे:

किसी व्यक्ति विशेष को सर्व कार्य सिद्धि कवच देने नही देना का अंतिम निर्णय हमारे पास सुरक्षित हैं।



GURUTVA KARYALAY
92/3. BANK COLONY, BRAHMESHWAR PATNA, BHUBNESWAR-751018, (ODISHA)
Call Us - 9338213418, 9238328785
Our Website:- www.gurutvakaryalay.com and http://gurutvakaryalay.blogspot.com/
Email Us:- gurutva_karyalay@yahoo.in, gurutva.karyalay@gmail.com

# ज्योतिष के अनुशार किस नक्षत्रों में धारण करें कपडे ?

संकलन गुरुत्व कार्यालय

ज्योतिष के अनुशार कुछ विशेष नक्षत्रो में नए कपड़े पहने से इसका शुभ फल प्राप्त होता हैं, एवं कुछ नक्षत्रो में नए कपड़े पहनने से स्वास्थ्य, आर्थिक परेशानि इत्यादि समस्याए उत्पन्न होती हैं।

नये कपड़े धारण करने हेतु अश्विनी, रोहिणी, पुष्य, चित्रा, पूनर्वसु, उत्तर फाल्गुनि, हस्त, विशाखा, अनुराधा, उत्तरषाढ, धनिष्ठा, उत्तर भाद्रपद, रेवति, शुभ माने गये हैं।

**अश्विनी (स्वामी-केतु):**
अश्विनी नक्षत्र में नए कपड़े पहने से किसी भी दोस्त या रिश्तेदार के द्वारा उपहार प्राप्त होता हैं।

**भरणी (स्वामी-शुक्र):**
भरणी नक्षत्र में नए कपड़े पहने से बचना चाहिये इस नक्षत्र में नए कपड़े पहने से बदनामी होने की आशंका अधिक रेहती हैं।

**कृतिका (स्वामी-सूर्य):**
कृतिका नक्षत्र में नए कपड़े पहने से बचना चाहिये इस नक्षत्र में नए कपड़े पहने से घर या व्यवाय के स्थान पर अग्नि भय बना रहता हैं। हैं।

**रोहिणी (स्वामी-चंद्रमा):**
रोहिणी नक्षत्र में नए कपड़े पहने से किसी भी स्त्रोत से अत्याधिक धनलाभ के योग बनता हैं।

**मृगशिरा (स्वामी-मंगल):**
मृगशिरा नक्षत्र में नए कपड़े पहने से उन कपडो के जल्द खराब होने की संभावना रेहती हैं।

**आद्रा (स्वामी-राहू):**
आद्रा नक्षत्र में नए कपड़े पहने से धन नाश की आशंका रेहती हैं।

**पूनर्वसु (स्वामी-गुरू ):**
पूनर्वसु नक्षत्र में नए कपड़े पहने से अस्वीकृति या मानसिक त्रासदी जेसि कठिनाई का सामना करना पडता हैं।

**पुष्य (स्वामी-शनि ):**
पुष्य नक्षत्र में नए कपड़े पहने से किसी भी स्रोत द्वारा उच्च स्तर का धन लाभ होने का योग बनता हैं।

**आशलेषा (स्वामी-बुध):**
आशलेषा नक्षत्र में नए कपड़े पहने से बचे इस नक्षत्र में नए कपड़े पहने से कपड़े के नाश होने की संभावना होती हैं।

**मघा (स्वामी-केतु):**
मघा नक्षत्र में नए कपड़े पहने से बचना चाहिये इस नक्षत्र में नए कपड़े पहने से जीवन मी उन्नति हेतु कठिनाई उतपन्न होती हैं।

**पूर्वा फालगुनि (स्वामी-शुक्र):**
पूर्वा फालगुनि नक्षत्र में नए कपड़े पहने से बचना चाहिये इस नक्षत्र में नए कपड़े पहने से बहोत सारी परेशानियों से सम्मुखीन होना पडता हैं।

**उत्तर फाल्गुनि (स्वामी-सूरय):**
उत्तर फाल्गुनि नक्षत्र में नए कपड़े पहने से आमदनी में वृद्धि होकर जीवन में उन्नति प्राप्त होती हैं।

**हस्त (स्वामी-चंद्रमा):**
हस्त नक्षत्र में नए कपड़े पहने से भाग्य एवं धन की वृद्धि होकर सभी प्रकार की सुख सुविधा प्राप्त होती हैं।

**चित्रा (स्वामी-मंगल):**
चित्रा नक्षत्र में नए कपड़े पहने से रिश्तेदार या मित्र वर्ग से अन्य कपड़े उपहार में मिलते हैं।

**स्वाती (स्वामी-राहू):**

स्वाती नक्षत्र में नए कपड़े पहने से मित्र वर्ग द्वारा उत्तम उपहार की प्राप्ति होती हैं।

**विशाखा (स्वामी-गुरू):**

विशाखा नक्षत्र में नए कपड़े पहने से रिश्तेदार एवं मित्र वर्ग द्वारा प्रसिद्धि के योग प्रबल होते हैं।

**अनुराधा (स्वामी-शनि):**

अनुराधा नक्षत्र में नए कपड़े पहने से नये दोस्त एवं सहकर्मी सें लाभ प्राप्त होता हैं।

**ज्येष्ठा (स्वामी-बुध):**

ज्येष्ठा नक्षत्र में नए कपड़े पहने से किसी भी स्त्रोत से उत्तम धन की प्राप्ति होती हैं।

**मूला (स्वामी-केतु):**

मूला नक्षत्र में नए कपड़े पहने से बचे चाहिये इस नक्षत्र में नए कपड़े पहने से कपड़ो का विनाश शीघ्र हो जाता हैं।

**पूर्वाषाढ़ा (स्वामी-शुक्र):**

पूर्वाषाढ़ा नक्षत्र में नए कपड़े पहने से बचना चाहिये इस नक्षत्र में नए कपड़े पहने से स्वास्थ्य समस्या होकर रोग उत्पन्न होते हैं।

**उत्तराषाढ़ा (स्वामी-सूर्य):**

उत्तराषाढ़ा नक्षत्र में नए कपड़े पहने से सबके साथ मे अच्छे सम्बन्ध विकसित होते हैं।

**श्रवण (स्वामी-चंद्रमा):**

श्रवण नक्षत्र में नए कपड़े पहने से बचे इस नक्षत्र में नए कपड़े पहने से आंखो से संबंधित समस्या उत्पन्न होती हैं।

**धनिष्ठा (स्वामी-मंगल):**

धनिष्ठा नक्षत्र में नए कपड़े पहने से नौकरी व्यवसाय में नये आय के स्त्रोत का योग बनते हैं।

**शतभिषा (स्वामी-राहू):**

शतभिषा नक्षत्र में नए कपड़े पहने से बचे क्योकि इस्स नक्षत्र में नए कपड़े पहने से विष या किसी जिव जंतु के काटने का भय रेहता हैं।

**पूर्वा भाद्रपद (स्वामी-गुरू):**

पूर्वा भाद्रपद नक्षत्र में नए कपड़े पहने से बचना चाहिये ये इस नक्षत्र में नए कपड़े पहने से स्वयं के लिये हानिकारक होता हैं।

**उत्तर भाद्रपद (स्वामी-शनि):**

उत्तर भाद्रपद मे यदि आपका जन्म हुवा हैं तो आपकी संतान को इस नक्षत्र में नए कपड़े नहीं पहना ने चाहिये नहीं तो उनके लिये हानिकारक हैं।

**रेवती (स्वामी-बुध):**

रवती नक्षत्र में नए कपड़े पहने से एकाधिक स्त्रोत से धन लाभ प्राप्त होता हैं।

# अंग फड़कने से शुकन अपशुकन

संकलन गुरुत्व कार्यालय

मानव शरीर के विभिन्न अंगों में कभी कभी फड़क होती हैं। अंग फड़कने का कारण मानव शरीर में उतपन्न होने वाले वायु-विकार आदि के कारण शरीर कि माशपेशी में रह रहकर थोडा उभरना और दबना बताया जाता हैं।

हमारे भारत में अंगो के फड़कने के आधार पर शुभ-अशुभ ज्ञात करने की धारणा सालो से प्रचलित रही हैं। प्रायः पुरुष का दाहिना (Right) अंग और स्री का बांया (Left) अंग फड़कना शुभ माना जाता हैं।

- यदि बाएं पैर की पहली और आखिरी उंगली फड़के, तो लाभ होता हैं।
- यदि दाएं पैर की पहली और आखिरी उंगली फड़के तो अशुभ होता हैं।
- यदि पांव की पिंडलीयां फड़कने से काम में बाधा उतपन्न होती हैं एवं यह शत्रु द्वारा परेशानी का संकेत हैं। दायां घुटना फड़के, तो अशुभ फल कि प्राप्ति और बायां फड़के, तो शुभ फल कि प्राप्ति होती हैं।
- यदि बायां पैर फड़कना शुभ होता हैं, दायां पैर फड़कने से मुसीबतों का अंत होने का संकेत हैं।
- यदि बाईं जांघ के फड़कने से दोस्त से सहायता मिलने का संकेत हैं।
- यदि दाईं जांघ फड़कने से शत्रु शांत होने का संकेत हैं।
- यदि दाएं हाथ का अंगूठा फड़कने से शुभ समाचार मिलने का संकेत हैं।
- यदि बाएं हाथ का अंगूठा फड़कने से हानी होने का संकेत हैं।
- यदि यदि मस्तक फड़के तो भूमि लाभ मिलने का संकेत हैं।
- यदि यदि कंधा फड़के तो भोग-विलास में वृद्धि होने का संकेत हैं।
- यदि दोनों भौंहों के मध्य भाग में फड़कन होतो सुख प्राप्ति का संकेत हैं।
- यदि कपाल फड़के तो शुभ कार्य होने का संकेत हैं।
- यदि आँख का फड़कना धन प्राप्ति का संकेत हैं।
- यदि आँख के कोने फड़के तो आर्थिक उन्नति होने का संकेत हैं।
- यदि आँखों के पास का हिस्सा फड़के तो प्रिय व्यक्ति से मिलन होने का संकेत हैं।
- यदि हाथों का फड़कना उत्तम कार्य द्वारा धन प्राप्ति का संकेत हैं।
- यदि वक्षःस्थल का फड़कना विजय प्राप्ति का संकेत हैं।
- यदि हृदय फड़के तो इष्ट सिद्धी प्राप्त होने का संकेत हैं।
- यदि नाभि के फड़क्ने से स्त्री वर्ग को हानि होने का संकेत हैं।
- यदि पेट का फड़कना कोष वृद्धि होने का संकेत हैं।
- यदि गुदा का फड़कना वाहन सुख कि प्राप्ति का संकेत हैं।
- यदि कण्ठ के फड़कने से ऐश्वर्य लाभ कि प्राप्ति का संकेत हैं।
- यदि मुख के फड़कने से मित्र द्वारा लाभ होने का संकेत हैं।
- यदि होठों का फड़कना प्रिय वस्तु की प्राप्ति का संकेत हैं।

# मनोवांछित फलो कि प्राप्ति हेतु सिद्धि प्रद गणपति स्तोत्र

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय



प्रतिदिन इस स्तोत्र का पाठ करने से मनोवांछित फल शीघ्र प्राप्त होते हैं।

मनोवांछित फल प्राप्त करने हेतु गणेशजी के चित्र या मूर्ति के सामने मंत्र जाप कर सकते हैं। पूर्ण श्रद्धा एवं पूर्ण विश्वास के साथ मनोवांछित फल प्रदान करने वाले इस स्तोत्र का प्रतिदिन कम से कम 21 बार पाठ अवश्य करें।

*अधिकस्य अधिकं फलम्।*

जप जितना अधिक हो सके उतना अच्छा है। यदि मंत्र अधिक बार जाप कर सकें तो श्रेष्ठ।

प्रातः एवं सायंकाल दोनों समय करें, फल शीघ्र प्राप्त होता है।

कामना पूर्ण होने के पश्चयात भी नियमित स्त्रोत ला पाठ करते रहना चाहिए। कुछ एक विशेष परिस्थिति में पूर्व जन्म के संचित कर्म स्वरूप प्रारब्ध की प्रबलता के कारण मनोवांछित फल की प्राप्ति या तो देरी संभव हैं!

मनोवांछित फल की प्राप्ति के अभाव में योग्य विद्वान की सलाह लेकर मार्गदर्शन प्राप्त करना उचित होगा। अविश्वास व कुशंका करके आराध्य के प्रति अश्रद्धा व्यक्त करने से व्यक्ति को प्रतिकूल प्ररिणाम हि प्राप्त होते हैं। शास्त्रोक्त वचन हैं कि भगवान (इष्ट) कि आराधना कभी व्यर्थ नहीं जाती।

**मंत्र:-** *गणपतिर्विघ्नराजो लम्बतुण्डो गजाननः। द्वैमातुरश्च हेरम्ब एकदन्तो गणाधिपः॥*
*विनायकश्चारुकर्णः पशुपालो भवात्मजः। द्वादशैतानि नामानि प्रातरुत्थाय यः पठेत्॥*
*विश्वं तस्य भवेद्वश्यं न च विघ्नं भवेत् क्वचित्।* (पद्म पु. पृ. 61।31-33)

**भावार्थ:** गणपति, विघ्नराज, लम्बतुण्ड, गजानन, द्वैमातुर, हेरम्ब, एकदन्त, गणाधिप, विनायक, चारुकर्ण, पशुपाल और भवात्मज- गणेशजी के यह बारह नाम हैं। जो व्यक्ति प्रातःकाल उठकर इनका नियमित पाठ करता हैं, संपूर्ण विश्व उनके वश में हो जाता हैं, तथा उसे जीवन में कभी विघ्न का सामना नहीं करना पड़ता।

# रत्नों का अद्भुत रहस्य

संकलन गुरुत्व कार्यालय

गतांक से आगे...

## मोती

चंद्र का रत्न मोती चंद्र ग्रह के शुभ फलों की प्राप्ति हेतु धारण किया जाता हैं। मोती को चंद्र रत्न माना गया है।

मोती विभिन्न भाषाओ मे निम्न लिखित नामो से जाना जात है।

**हिन्दी मे :-** मोती, मुक्ता

**सस्कृत मे :-** मुक्ता, सौम्या, नीरज, तारका, शशिरत्न, मौक्तिक, तारा, स्वप्नसार, इन्दुरत्न, मुक्ताफल, शूलिज, शोक्तिक, शशिप्रिय, जीवरत्न, बिन्दुफल, शुक्तिमणि, रसाईभव, सौकितक, मूर्वारिद आदि।

**फ़ारसी मे :-** मुखारिद,

**अरबी मे :-** मुखारिद,

**लेटिन मे :-** मार्गोरिटा

**अंग्रेजी :-** पर्ल

## मोती की उत्पत्ति

प्रायः मोती स्वेत रंग का ही होता हैं। स्वेत रंग के अलावा गुलाबी, लाल, पीले, नीले, काले, हरे आदि रंगो में भी पाये जाते हैं।

मोती एक जैविक रत्न होता है। क्योकि मोती का निर्माण भी समुद्र में सीप/छिप में होता है। समुद्र में एक विशेष प्रकार का जीव होता हैं जिसे घोंघा (मूसेल) नाम से जाना जाता हैं। यह घोंघा सीप के अंदर अपना घर बनाकर रहता है। मोती के विषय में एसी मान्यता है की जब चंद्रमा स्वाति नक्षत्र में होता हैं तब पानी की टपकने वाली बूंद जब घोंघे के खुले हुए मुंह में पड़ती है तब मोती का जन्म होता है।

लेकिन एसा बहोत कम होत हैं।

ज्यादातर मोती रेत के कण या कोई छोटे जीव से बनते हैं। वैज्ञानिक मत से घोंघा के शरीर पर घागे के समान अंग होते हैं। जिसकी मदद से वह अपने आपको बडी शिला/ पत्थर पर जलीय स्थानों में अपने आपको चिपकाता हैं। घोंघा जल में एक बर्ष में दो ऋतु में जन्म लेते हैं। जानकारो की माने तो जो घोंघा बडी शिला का सहारा प्राप्त कर लेते हैं वहीं घोंघा इस योग्य होता हैं की वह मोति बना सकते हैं।

घोंघा मांस के दो आवरण के अंदर होता हैं जिसे मेण्टल कहा जाता हैं। यह मेण्टल सूक्ष्म छत्तों से ढंका होता हैं, जिसमें एक विशेष प्रकार के कठोर पदार्थों के मिश्रण को निकालने की क्षमता होती हैं। यह मिश्रण जमा होते-होते धीरे-धीरे सीप का रुप ले लेता हैं। यह सीपियां हर घोंघे को ढंककर रखती हैं और उसकी रक्षा करती हैं। घोंघा अपनी आवश्यक्ता के अनुसार जरुरत पडने पर सीप को खोलकर अपना भोजन प्राप्त करके सीप को पुनः बंध कर लेता हैं।

प्रायः सीप में चार पर्ते होती हैं। यह चारों पर्ते बहोत धीरे-धीरे बनती हैं एवं विभिन्न परतों से पडते हुए प्रकाश की रश्मिसे मोती में सुंदरता आती हैं।

घोंघा उक्त क्रियाओं से अपने लिये सीप में घर बना लेता हैं। जब कोई भिन्न पदार्थ जैसे रेत के कण

या किडा, घोंघे के शरीर से लग जाता हैं तो घोंघा इस कण से मुक्ति पाने के लिये पूर्ण कोशिश करता हैं और कभी सफल तो कभी असफल होता हैं। जब घोंघा असफलता प्राप्त करता हैं, तब घोंघा उस कण को सीप में मौजुद पदार्थो से उसे ढंकने की कोशिश करता हैं और उस पर परत दर परत चढाता हैं। जिस पदार्थ से सीप बनती हैं उसी पदार्थ को वह उस कण पर चढाता हैं। समय के साथ यह परते मोति का पूर्ण रुप धारण कर लेता हैं। मोती का आकार भिन्न-भिन्न होते हैं। मोती गोल, अण्डाकार, नासपति आदि अनियमित आकार के होता हैं।

घोंघा ने बनाये सीप या मेण्टल के बिच में जब कोई चिपकने वाला कीडा फस कर छेद कर देता हैं तब जो मोती बनते हैं वह सीप से चिपक जाते हैं। उन मोतीयों को सीप से काटकर निकाल ना पडता हैं। इस तरह प्राप्त होने वाले मोती चपटे एवं अनियमित आकार के होते हैं। जिन्हें बिल्स्टर पर्ल कहा जाता हैं। गोल मोती से उनका मूल्य कम होता हैं।

मान्यता के अनुसार मोती विशेष रुप से अपने प्राकृतिक रूप में प्राप्त होता है। मोती घोंघे में गोल, अण्डाकार अथवा टेढ़ा-मेढ़ा जैसा भी बनता हैं, वह उसी रूप में उपलब्ध होता हैं।

अन्य रत्नों की भांति इसकी कटिंग तथा पॉलिस आदि नहीं की जाती हैं। मोती को माला में पिरोने के लिए इनमें छिद्र ही किये जाते हैं।

लेकिन आज समय के साथ आधुनिक उपकरणो एवं नवीनतम तकनिको की मदद से मोती को पॉलिस अवश्य किया जाता हैं। यदि किसी मोती का आकार गोल व अंडाकर या टेढ़ा-मेढ़ा होने के उपरांत उसका कोई एक हिस्सा नुकीला हो तो उसे काटकर पॉलिस कर उसकी उपरी परतो को हटा दिया जाता हैं। यह क्रिया सभी नुकीले मोती में संभव नहीं होती कुछ ही मोतीयों में संभव हो पाती हैं।

## मोती के लाभ:

- विद्वान ज्योतिषीय के अनुसार जिन लोगों का मन अशांत रहता हैं और जिनको अधिक क्रोध आता है उन्हें मोती धारण करने से विशेष लाभ प्राप्त होते हैं।
- मोती मान की एकाग्रता बढ़ाता हैं एवं मानसिक शांति प्रदान करने मे सहायक होता हैं।
- मोती धारण करने से व्यक्ति को मान-प्रतिष्ठा एवं धन, ऎश्वर्य एवं वैभव की प्राप्ति होती हैं।
- मोती रोगों को नाश करने में भी सहायक होता हैं।
- ज्वर में मोती धारण करना लाभप्रद रहता हैं।
- यह हृदय गति को नियंत्रण करने में सहायक होता हैं।
- मोती आंत्रशोथ, अल्सर एवं पेट एवं आदि बीमारियों में लाभदायी होता हैं।
- ऐसी मान्यता है, कि जो व्यक्ति शुद्ध मोती धारण करते हैं उस पर देवी लक्ष्मी प्रसन्न रहती हैं और उसे धन का अभाव नहीं होता।
- मोती दाम्पत्य सम्बन्ध में सुधार लाने में भी लाभदायक होता हैं।
- धन प्राप्ति के लिए पीले रंग की आभा वाला मोती धारण करना लाभदायक होता हैं।
- बौद्धिक क्षमता में वृद्धि के लिए लाल रंग की आभा वाला मोती धारण करना लाभदायक होता हैं।
- मान-सम्मान एवं प्रसिद्धि के लिये सफेद रंग की आभा वाला मोती धारण करना लाभदायक होता हैं।
- ईश्वरीय कृपा प्राप्ति के लिए नीले रंग की आभा वाला मोती धारण करना लाभदायक होता हैं।

## मान्यता:

- कांच के गिलास में पानी डाल कर उसमें मोती रखा जाता है. अगर इस पानी से किरण निकल रही हों तो मोती को असली समझा जाता है.
- मिट्टी के बरतन में गौमूत्र डालकर उसमें मोती रखा जाता है. रातभर मोती को इसी बरतन में रखा जाता है. सुबह मोती को देखा जाता है. मोती पर इस उपाय का कोई प्रभाव नहीं पडा हों और मोती अंखड हों तो मोती को असली समझा जाता है.
- मोती को अनाज के भूसे से जोर से रगडा जाता है. मोती के नकली होने पर उसका चूरा हो जाता है.

मोती पर कोई प्रभाव नहीं पड रहा हों तो यह मोती असली होता है

- इस उपाय के अन्तर्गत मोती को शुद्ध गाडे घी में कुछ देर के लिये रखा जाता है. अगर मोती असली होने पर घी के पिघलने की संभावनाएं बनती हैं।

## मोती के दोष

- यदि मोती टूटा हुआ हो, तो एसा मोती पहनने से मन में चंचलता व्याकुलता व कष्ट कि वृद्धि होती हैं।
- यदि मोती में चमक न हो तो उस मोती को धारण करने से निर्धनता आती हैं।
- यदि मोती में गड्ढा हो, तो एसा मोती स्वास्थय एवं धन सम्पदा को हानि पहुँचाने वाला होता हैं।
- यदि मोती चोंच के जैसा आकार हो या उस पर दाग-धब्बे हो, तो एसा मोती धारण करने से पुत्र से संबंधित कष्ट होता हैं।
- यदि मोती चपटा हो तो, वह मोती सुख सौभाग्य का नाश करने वाला व चिंता बढाने वाला होता हैं।
- यदि मोती पर छोटे काले दाग तो, एसा मोती धारण करने से स्वास्थय कि हानि होती हैं।
- यदि मोती पर रेखाएं हो तो, एसा मोती धारण करने से यश एवं ऐश्वर्य की हानि होती हैं।
- यदि मोती के चारों तरफ गोल रेखा हो तो, एसा मोती धारण करने से भयवर्धक तथा स्वास्थय व हृदय को हानि पहुँचाने वाला होता हैं।
- यदि मोती पर लहरदार रेखाएं दिखाई देती हो तो, एसा मोती धारण करने से मन में उद्विग्नता व धन कि हानि होती हैं।
- यदि मोती दिखने में लंबा या बेडौल हो तो, एसा मोती धारण करने से बल व बुद्धि की हानि होती हैं।
- यदि मोती पर छाला के समान धब्बे उभरे हो तो, एसा मोती धारण करने से धन-सम्पदा व सौभाग्य का नष्ट करने वाला होता हैं।
- यदि मोती की सतह फटी हुई हो हो तो, एसा मोती धारण करने से नाना प्रकार के कष्ट होते हैं।
- यदि मोती पर काले रंग की आभा युक्त हो तो, एसा मोती धारण करने से अपयश कि प्राप्ति होती हैं।
- यदि मोती तीन कोने वाला हो तो, एसा मोती धारण करने से बल एवं बुद्धि का नाश होता हैं और नपुंसकता की वृद्धि होती हैं।
- यदि मोरी ताम्र वर्ण का हो तो, एसा मोती धारण करने से भाई-बहन व परिवार का नाश होता हैं।
- यदि मोती चार कोणों से युक्त हो तो, एसा मोती धारण करने से पत्नी का नाश होता हैं।
- यदि मोती रक्त वर्ण का हो तो, एसा मोती धारण करने से चारों तरफ से विपदा आन पड़ती हैं।

# प्रकृति की अलौकिक देन रुद्राक्ष

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

गतांक से आगे...

## रुद्राक्ष धारण करना क्यों कल्याणकारी हैं?

रुद्र के अक्ष से प्रकट होने के कारण रुद्राक्ष को साक्षात शिव का लिंगात्मक स्वरुप माना गया हैं। विद्वानो का कथ हैं की रुद्राक्ष में एक विशिष्ट प्रकार की दिव्य उर्जा शक्ति समाहित होती हैं। प्रायः सभी ग्रंथकारों व विद्वानो ने रुद्राक्ष को असह्य पापों को नाश करने वाला माना हैं।

**इस लिए शिव माहा पुराण में उल्लेख किया गया हैं।**

*शिवप्रियतमो ज्ञेयो रुद्राक्षः परपावनः।*
*दर्शनात्स्पर्शनाज्जाप्यात्सर्वपापहरः स्मृतः॥*

**अर्थात:** रुद्राक्ष अत्यंत पवित्र, शंकर भगवान का अति प्रिय हैं। उसके दर्शन, स्पर्श व जप द्वारा सर्व पापों का नाश होता हैं।

*रुद्राक्ष धारणाने सर्व दुःखनाशः*

**अर्थात:** रुद्राक्ष असंखय दुःखों का नाश करने वाला हैं।

रुद्राक्ष शब्द के उच्चारण से गोदा का फल प्राप्त होता हैं।

रुद्राक्ष के विषय में रुद्राक्ष जावालोपनिषद में स्वयं भगवान कालग्नी का कथन हैं:

*तद्रुद्राक्षे वाग्विषये कृते दशगोप्रदानेन*
*यत्फलमवाप्नोति तत्फलमश्नुते ।*
*करेण स्पृष्टवा धारणमात्रेण द्विसहस्त्र*
*गोप्रदान फल भवति ।*
*कर्णयोर्धार्यमाणे एकादश सहस्त्र गोप्रदानफलं भवति ।*
*एकादश रुद्रत्वं च गच्छति ।*
*शिरसि धार्यमाणे कोटि ग्रोप्रदान फलं भवति ।*

**अर्थात:** रुद्राक्ष शब्द के उच्चारण से दश गोदान (गाय का दान) का फल प्राप्त होता हैं। रुद्राक्ष का स्पर्श करने व धारण करने से दो हजार गोदान (गाय का दान) का फल मिलता हैं। दोनो कानो पर रुद्राक्ष धारण करने से ग्यारा हजार गोदान (गाय का दान) का फल मिलता हैं। गले में रुद्राक्ष धारण करने से करोडो गोदान (गाय का दान) का फल मिलता हैं।

अलग-अलग रंगों के रुद्राक्ष में अलग-अलग प्रकार की शक्तियां निहित होती हैं। इस लिये रंगो के अनुसार रुद्राक्ष का प्रभाव मनुष्य पर पड़ता हैं।

*ब्राह्मणाः क्षत्रियाः वैश्याः शूद्राश्चेति शिवाज्ञया ।*
*वृक्षा जाताः पृथिव्यां तु तज्जातीयोः शुभाक्षमः ।*
*श्वेतास्तु ब्राह्मण ज्ञेयाः क्षत्रिया रक्तवर्णकाः ॥*
*पीताः वैश्यास्तु विज्ञेयाः कृष्णाः शूद्रा उदाहृताः ॥*

**अन्य श्लोक में उल्लेख हैं:**

*ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः शूद्रा जाता ममाज्ञया ॥*
*रुद्राक्षास्ते पृथिव्यां तु तज्जातीयाः शुभाक्षकाः ॥*
*श्वेतरक्ताः पीतकृष्णा वर्णाज्ञेयाः क्रमाद्बुधैः ॥*
*स्वजातीयं नृभिर्धार्यं रुद्राक्षं वर्णतः क्रमात् ॥*

**श्वेत रंग:** सफेद रंग वाले रुद्राक्ष में सात्त्विक उर्जायुक्त ब्रह्म स्वरुप शक्ति समाहित होती हैं। इस लिए ब्राह्मण को श्वेत वर्ण का रुद्राक्ष धारण करना चाहिए।

**रक्तवर्णीय (ताम्र के समान आभायुक्त) :** रक्त रंग की आभायुक्त रुद्राक्ष में राजसी उर्जायुक्त शत्रुसंहारक शक्ति समाहित होती हैं। इस लिए क्षत्रिय को रक्तवर्णीय रुद्राक्ष धारण करना चाहिए।

**पीतवर्णीय (कांचन या पीली आभायुक्त) :** पीले रंग की आभायुक्त रुद्राक्ष में राजसी व तामसी दोनों प्रकार की संयुक्त उर्जा शक्ति समाहित होती हैं। इस लिए वैश्य को पीतवर्णीय रुद्राक्ष धारण करना चाहिए।

**कृष्णवर्णीय:** काले रंग की आभायुक्त रुद्राक्ष में तामसी उर्जायुक्त सेवा व समर्पणात्मक शक्ति समाहित होती हैं। इस लिए शूद्र को कृष्णवर्णीय रुद्राक्ष धारण करना चाहिए।

यह शास्त्रों मे उल्लेखित विद्वान ऋषियों का निर्देश है कि मनुष्य को अपने वर्ण के अनुरूप श्वेत, रक्त, पीत

और कृष्ण वर्ण के रुद्राक्ष धारण करने चाहिए। विशेषकर भगवान शिव के भक्तो के लिये तो रुद्राक्ष को धारण करना परम आश्यक हैं।

*वर्णैस्तु तत्फलं धार्यं भुक्तिमुक्तिफलेप्सुभिः ॥*
*शिवभक्तैर्विशेषेण शिवयोः प्रीतये सदा ॥*
*सर्वाश्रमाणांवर्णानां स्त्रीशूद्राणां।*
*शिवाज्ञया धार्याः सदैव रुद्राक्षाः॥*

सभी आश्रमों (ब्रह्मचारी, वानप्रस्थ, गृहस्थ और संन्यासी) एवं वर्णों तथा स्त्री और शूद्र को सदैव रुद्राक्ष धारण करना चाहिये, यह शिवजी की आज्ञा है!

रुद्राक्ष को तीनों लोकों में पूजनीय हैं। रुद्राक्ष के स्पर्श से लक्ष गुणा तथा रुद्राक्ष की माला धारण करने से करोड़ गुना फल प्राप्त होता हैं। रुद्राक्ष की माला से मंत्र जप करने से अनंत कोटि फल की प्राप्ति होती हैं।

जिस प्रकार समस्त लोक में शिवजी वंदनीय एवं पूजनीय हैं उसी प्रकार रुद्राक्ष को धारण करने वाला व्यक्ति संसार में वंदन योग्य हैं।

## रुद्राक्ष धारण फलम्

*रुद्राक्षा यस्य गोत्रेषु ललाटे च त्रिपुण्ड्रकम्।*
*स चाण्डालोऽपि सम्म्पूज्यः सर्ववर्णोत्तमो भवेत्॥*

**अर्थातः** जिसके शरीर पर रुद्राक्ष हो और ललाट पर त्रिपुण्ड हो, वह चाण्डाल भी हो तो सब वर्णों में उत्तम पूजनीय हैं।

अभक्त हो या भक्त हो, नींच से नीच व्यक्ति भी यदी रुद्राक्ष को धारण करता हैं, तो वह समस्त पातको के मुक्त हो जाता हैं।

जो मनुष्य नियमानुशार सहस्त्ररुद्राक्ष धारण करता हैं उसे देवगण भी वंदन करते हैं।

*उच्छिष्टो वा विकर्मो वा मुक्तो वा सर्वपातकैः।*
*मुच्यते सर्वपापेभ्यो रुद्राक्षस्पर्शनेन वै॥*

**अर्थातः** जो मनुष्य उच्छिष्ट अथवा अपवित्र रहते हैं या बुरे कर्म करने वाल व अनेक प्रकार के पापों से युक्त वह मनुष्य रुद्राक्ष का स्पर्श करते ही समस्त पापों से छूट जाते हैं।

*कण्ठे रुद्राक्षमादाय म्रियते यदि वा खरः।*
*सोऽपिरुद्रत्वमाप्नोति किं पुनर्भुवि मानवः।*

**अर्थातः** कण्ठ में रुद्राक्ष को धारण कर यदि खर(गधा) भी मृत्यु को प्राप्त हो जाए तो वह भी रुद्र तत्व को प्राप्त होता हैं, तो पृथ्वीलोक के जो मनुष्य हैं उनके बारे में तो कहना ही क्या! आर्थात् सर्व सांसारिक मनुष्यों को स्वर्ग-प्राप्ति व लोक परलोक सुधारने के लिए रुद्राक्ष अवश्य धारण करने योग्य हैं।

*रुद्राक्षं मस्तके धृत्वा शिरः स्नानं करोति यः।*
*गंगास्नानंफलं तस्य जायते नात्र संशयः॥*

**अर्थातः** रुद्राक्ष को मस्तक पर धारण करके जो मनुष्य सिर से स्नान करता हैं उसे गंगा स्नान के समान परम पवित्र स्नान का फल प्राप्त होता हैं तथा वह मनुष्य समस्त पापों से मुक्त हो जाता हैं इसमें संशय नहीं हैं।

**>> क्रमशः अगले अंक में ...**

***

